## अहमदाबादस्थ दाताओं की शुभनामावली

५०१) श्री खरतरगच्छ सघ तरफसे वहीवटदार कोठारी चदुलाल मोहनलाल

१०१) खरतरगच्छना सेठ कोठारी भाई मणीलाल मोहनलाल

१०१) खरतरगच्छ ना सेठ भाई चदुलाल मोहनलाल, ख०गच्छना वहीवटदार

२०१) सेठ हीराचन्द्रजी देवेन्द्रकुमार गोलेछा

१०१) सेठ सरदारमलजी पावुदानजी

५१) सेठ धनाजी रत्नाजी

५१) सेठ परीख मगलदास नगीनदास

८१) सेठ गोकलदासजी माणेकजी

४१) सेठ राणाजी भारताजी

८१) सेठ मूलचदजी वद्रीदासजी

११) सेठ हीरालालजी लूणिआ

उरसि मे यया सिक्तं स्नेहदुग्धं तपोमयम् ।
श्यामायै मातृरूपायै सूनुनेदं समर्प्यते ।।

श्यामासूनु —
विनय

# भूमिका

उपाध्याय श्रीवल्लभ रचित अरनाथ–जिनस्तव वृत्ति-सहित पाठको के सामने हैं । इसमे अठारहवे तीर्थङ्कर श्रीअरनाथ[1] का स्तवन किया गया है । कुल मिलाकर इसमे ५५ छन्दो मे स्तुति की गई है, जिनमे से प्रत्येक पर लेखक ने स्वय वृत्ति लिखी है, जैसा कि वृत्ति के अन्तिम पद्य से पता लगता है —

येपा स्फुरत्प्रतापाधिक्यजित सन्निरन्तर भानु ।
भ्रमतितमावियति हि ते, ज्ञानविमलवाचका नन्द्यु ॥
तत्पादाम्वुजमधुकरशिष्यश्रीवल्लभेन गणिना वै ।
विहिता स्तववृत्तिरिय, यदनृतमिह तद्बुधै शोध्यम् ॥

इस पुस्तक की विशेपता यह है कि इसमे एक सहस्र रकारो का प्रयोग किया गया है । एक रकार यहाँ एक कमलदल का प्रतीक है, अत सहस्र रकारों के प्रयोग द्वारा एक सहस्रदल कमलरूप स्तवन की कल्पना की गई है । ऐसा करने मे सचमुच वडे प्रयत्न, पाण्डित्य और प्रतिभाकी आवश्यकता थी । अतएव लेखक ने एक प्रकार की गर्वोक्ति के रूप मे प्रारम्भ मे ही कहा है .—

---

१ अरनाथका चरित देखनेके लिये देखे, हेमचन्द्राचार्य प्रणीत त्रिशष्ठिशलाकापुरुषचरित ।

स्वकीयविद्यागुरुसत्प्रसादात्,
करोमि वृत्तिं स्तवनस्य चार्वीम् ।
अर जिन हर्षकर प्रणम्य,
सहस्रपत्राम्बुजगर्भितस्य ।।

सहस्रदलकमल का सम्बन्ध इस देश मे योगशास्त्र से रहा है; वस्तुतः यह कल्पना उद्भूत ही वहाँ से हुई। योग मे उच्चतम अनुभूति को विभिन्न पद्धतियों मे शतदलकमल या सहस्रदलकमल के प्रतीक द्वारा व्यक्त किया गया है। वैदिक-साहित्य मे इसे कभी कभी सहस्राक्षरा वाक् या सहस्रधार-पवमान भी कहा गया है। यह सहस्राक्षरा वाक् ही सभवतः पुद्गल – परमाणुओ के आत्यन्तिक निरसन के पश्चात् अवशिष्ट शुद्ध चैतन्यस्वरूप आत्मा है जिसके इस रूप को ही "सहस्रमुख शेष" के प्रतीक मे मूर्तिमान किया गया हो। यही कल्पना सहस्रारचक्र के मूल मे भी है, क्योकि इसमे सन्देह नही कि जैन, बौद्ध तथा वैदिक वाङ्मय मे विविधरूप मे प्रयुक्त चक्र अन्त मे कमल के साथ तादात्म्य करने लगा था; अशोक स्तम्भो पर निर्मित चक्र की रचना इसका सब से बड़ा प्रमाण है।

अस्तु, सहस्रदलकमलगर्भित स्तवन का प्रयोग एक तीर्थङ्कर के लिये अत्यन्त ही उपयुक्त है। 'तीर्थङ्कर' शब्द का अर्थ प्राय चतुर्विधसंघकर्ता किया जाता है। यद्यपि इस अर्थ को अव्यवहार्य नही कहा जासकता, परन्तु इसका एक अर्थ ओर भी है जो 'तीर्थ' शब्द की मूलधातु 'तॄ' के प्रकृत अर्थ को ध्यान मे रखकर संस्कृत-साहित्य मे

किया गया है। इसके अनुसार तीर्थ एक घाट है, एक मार्ग है जिसके द्वारा भव-सरिता को जीव पार कर सकता है। इसी मार्ग को दिखलाने वाले तीर्थङ्कर है, और इस मार्ग पर चलने के लिये समाज को चतुर्विध सङ्घ के रूप मे सगठित किया, अत. वाह्य सामाजिक दृष्टि से यह चतुर्विध सङ्घ ही वस्तुत. उस तीर्थ या मार्ग का स्थूलतम रूप है। परन्तु इसमे सदेह नही कि इस स्थूल तीर्थ का सूक्ष्मरूप और चरमलक्ष्य वह आध्यात्मिक तीर्थ या मार्ग ही था जिसके द्वारा उस आध्यात्मिक सिद्धि को प्राप्त किया जा सकता था जिसका प्रतीक सहस्रदलकमल है। इसी मार्ग को जानने वाले 'गातुविद' तथा बनाने वाले 'पथिकृत' नाम से वेदो मे आये है। इसी मार्ग को ससार के लिये प्रकट करने के कारण ऋषभदेव आदि महापुरुष 'तीर्थङ्कर' नाम से अभिहित हुये। अत तीर्थङ्कर और सहस्रदलकमल का स्वाभाविक सबन्ध है।

काव्य की दृष्टि से, यह स्तवन वस्तुत एक चित्रकाव्य है जो साहित्यशास्त्र मे एक अधम काव्य माना गया। परतु इसमे सन्देह नही कि चित्रकाव्य की रचना मे छन्दशास्त्र, व्याकरण, निर्वचन तथा कोष आदि पर पूर्ण आधिपत्य होना आवश्यक है। यही कारण है कि इस प्रकार की रचनाएँ साहित्य मे नही के बराबर है। श्रीवल्लभ उपाध्याय ने भी अपने ग्रथ की रचना मे ऐसे ही पाण्डित्य का परिचय दिया है, जैसा कि परिशिष्ट घ से स्पष्ट है। इतने सीमित काव्य मे सहस्र रकारों का प्रयोग इस पाण्डित्य से ही सभव हो सका। अत.

चाहे भावाभिव्यक्ति या रस-निष्पत्ति की दृष्टि से इसे उत्कृष्ट काव्य न माना जाय, परन्तु विचार-वदग्ध्य, रचना-कौशल तथा उक्ति-वैचित्र्यकी दृष्टि से प्रस्तुत काव्य एक सर्वोत्कृष्ट चित्रकाव्य है और जो पण्डित काव्य-प्रेमी इस प्रकार के काव्यो मे निपुण और अभ्यस्त है उनके लिये एक उच्च-कोटि का मनोरजनकारी स्तवन है।

जो पाण्डित्य और पाटव लेखक ने रकारो के विविध प्रयोग मे दिखलाया है उसके कुछ उदाहरण देना यहाँ असगत न होगा। प्रथम दो छन्दो के रकार-गर्भित शब्दो को ही ले लीजिये —

असुरनिर्जरवन्धुरशेखर-प्रचुरभव्यरजोभिर पञ्जिरम् ।
क्रमरजं गिरसा सरस वर, जिन रमेश्वर! मेदुरशङ्कर ।।१।।
प्रवरवर्णरसागरचन्दिर–जठररागरसाविरसङ्गर! ।
मुचिरकृन्नरभीतरभद्रर! कुरु रम भर मामरहत्यर! ।।२।।

इन दोनो श्लोकोमे कुल ३२ रकार है। इनमे आमरहत्यर, चन्दिर आदि शब्दो को रकार गर्भित करने के लिये जिस प्रतिभा और पाण्डित्य की आवश्यकता थी वह उनकी स्वोपज्ञवृत्ति से भलीभाति प्रगट है। इस सम्बन्ध मे विशेष विवेचन अरजिनस्तव-वृत्ति प्रकरण मे आगे करेगे।

श्रीवल्लभ ने अपनी इस पुस्तक मे जिस पाण्डित्य का परिचय दिया है, वह केवल उनही तक सीमित नही थी। उनकी गुरु-परम्परा मे जैसा कि हम देखेगे बड़े-बड़े माने हुए विद्वान् उपाध्याय हुए, और इसमे सदेह नही कि ऐसी

ज्ञान-समृद्ध परम्परा मे जिसका व्यक्तित्व विकसित हुआ हो वह अपने कृतित्व और व्यक्तित्वके लिये उस परम्परा का सव से अधिक ऋणी होगा । इसीलिये कवि के परिचय से पूर्व ग्रन्थ के माहात्म्य की पृष्ठभूमि को समझने के लिये सर्वप्रथम गुरु-परम्परा को जान लेना आवश्यक है ।

## गुरु–परम्परा

प्रस्तुत पुस्तक के रचयिता कवि श्रीवल्लभ वाचनाचार्य उपाध्याय श्रीज्ञानविमल गणि के शिष्य थे । आपकी गुरु–परम्परा वहुत ही उच्चकोटि के विद्वानो तथा गीतार्थो से अलकृत रही है, जैसा कि आपने अपनी टीका ग्रन्थो की प्रशस्तियो मे दिखलाया है —

गुशुभिरे जिनराजमुनीश्वरा', खरतराह्वगणाभ्रदिवाकरा ।
तदनु भूरिगुणा जयसागरा, जगति रेजुरनुत्तमपाठका. ।।७।।
तेषा शिख्या मुख्या दक्षा आसन्नदूष्यगुणलक्षा ।
श्रीरत्नचन्द्रनामोपाध्याया साधुपरिधाया ।।८।।
तत्पट्टस्फुटपद्मप्रकाशनोदारसूरसङ्काशा ।
श्रीभक्तिलाभनामोपाध्याया शास्त्रकर्त्तार ।।९।।
धीमन्तोऽन्तिषदस्तेषा कलाकौशलपेशला ।
समजायन्त राजन्तौ ग्रन्थार्थाम्भोधिपारगा ।।१०।।
चारित्रसारपाठक–भावाकर–सद्गणीश्वरा दक्षा ।
श्रीचारित्रचन्द्रवाचकधुर्या स्मार्या मुनीशानाम् ।।११।।
तेपा क्रमश पट्टव्योमाङ्गणशीतरश्मिसङ्काशा ।
श्रीभानुमेरुवाचक–जीवकलश–कनककलशाह्वा. ।।१२।।

तत्र चारित्रसाराख्या उपाध्यायाः महाशयाः ।
बभूवुः श्रुतपाथोधिपारीणाः साधुवृत्तयः ॥१३॥

तत्पट्टे समभूवन् विलसत्संवेगरङ्गसल्लीनाः ।
वाचकपदप्रधाना श्रीमन्तो भानुमेर्वाह्वा ॥१४॥

सौभाग्यौघ निविडजडतां व्यञ्जयत्यन्तयन्ती,
यद्वक्त्राम्भोरुहसु वसतिं प्राप्य गौर्लालसीति ।
गम्भीरा ये बृहदुदधय स्फूर्तिमन्तो महान्तो,
गाम्भीर्यादिप्रवितसुगुणैर्वर्ण्यलावण्यपुण्या. ॥१५॥

जयन्ति क्ष्मायां समयकथित ज्ञानविमला-
श्चिर चञ्चत्पाठकपदवरा ज्ञानविमलाः ।
लसत्तत्पट्टे वचनरचनारञ्जितजना,
महावादिव्राजप्रमितिकथनावाप्तविजयाः ॥१६॥

वैराग्यरससंल्लीना तद्गुरुभ्रातरोऽधुना ।
विजयन्ते महान्त श्रीतेजोरङ्गगणीश्वरा ॥१७॥

तेषां जयन्ति जयिन. सुनया विनेया,
सद्भागधेयमतिमत्प्रतिवाद्यजेया ।
श्रीज्ञानसुन्दरसुधी–जयवल्लभाद्या,
वाग्देवताप्रतिमसत्प्रतिभाप्रधाना. ॥१८॥

श्रीज्ञानविमलपाठकसत्पादाम्भोजचञ्चरीकेण ।
श्रीवल्लभेन रचिता शिलोञ्छशास्त्रे शुभा टीका ॥१९॥

शीलोञ्छनाममालावृत्ति–प्रशस्ति ।

*　　　*　　　*

राजच्छ्रीजिनराजसूरिगुरवोऽभूवन् पुरा भूतले,
विख्यातामलकीर्त्तिपूरितचतुर्दिङ्मण्डला सर्वदा ।
मानोन्मत्तवदावदप्रवरधीवाद्योघदुर्दन्तिना,
सिंहध्वाननिभा प्रणागनविधौ लब्धप्रतिष्ठोच्चया ॥७॥

तत्पट्टे विबुधार्चिताङ्घ्रिकमलाद्ब्राह्म्याप्तचञ्चद्वरा,
नानाशास्त्रपवित्रवृत्तिरचनाविख्यातसद्बुद्धय ।
रेजुस्ते जगतीतले वरगुणाजीवावतारा इवो-
पाध्याया जयसागरा सुयशस सत्पात्रशोभावहा ॥८॥

तत्पट्टोदयशैलबालविलसत्सूर्योदया पाठका,
आसन् वाग्जितदेवसूरिकवय. श्रीरत्नचन्द्राह्वया ।
तेषामन्तिषदो दिदीपिर इह क्ष्मायास्तले पाठका,
नानाशास्त्रकृतोवदातयशस श्रीभक्तिलाभाह्वया. ॥९॥

चारित्रसार–भावाकर–चारुशुद्धांशुनामका शिष्या ।
पाठक–गणीश–वाचकमुख्यास्तेषामजायन्त ॥१०॥
श्रीभानुमेरुवाचक–जीवकलश–कनककलशनामान. ।
समजायन्त महान्तस्तेषा पट्टे क्रमेणैते ॥११॥

श्रीभक्तिलाभपाठकशिष्याश्चारित्रसारनामान ।
वेदेन्दुसङ्ख्याविद्यापारीणा पाठका आसन् ॥१२॥

सिद्धान्तानुगतक्रियालयलसत्सम्प्राप्तशोभोदया,
दुर्मिथ्यात्वमतोत्कटोत्पलवनव्याघातसूर्योदया ।
तत्पट्टे विलसज्जगज्जनितमुच्चारित्रलक्ष्मीधरा,
श्रीमद्वाचक भानुमेरुगुरवो धात्र्या विरेजुश्चिरम् ॥१३॥

वेदग्रन्थविदन्यशास्त्रजडधीर्नारायणोऽय पुन–
विज्ञायेति सरस्वती भगवती सम्यग्गुणान्वेषिणी ।
सार्द्धं यन्मुखपङ्कजेऽखिलगुणे: कि लालसीति वसत्,
तर्क-व्याकरणाद्यनेककठिनग्रन्थावलीपाठका ॥१४॥

जगन्द्वन्द्यास्तेजोपति हि सतत पाठकवरा,
इदानी तच्छिष्या मुनिवरगुणा ज्ञानविमला: ।
यश शीतज्योतिर्धवलितलसत्क्षोणिवलया ,
स्फुरत्तेज'पुञ्जग्रहपुषमुष. पुण्यवपुष. ॥१५॥

युग्मम् ।

तत्सतीर्थ्या विराजन्ते तेजोरङ्गगणीश्वरा. ।
साम्प्रत स्थविरा नित्य तपोजपपरायणा ॥१६॥

श्रीज्ञानसुन्दरसुधी-जयवल्लभाद्या,
शिष्या जयन्ति च भुविप्रथितावदाता ।
विद्वत्तमा वरगुणा: सुवचस्विनश्च,
तेषा स्फुरद्गुणमणिप्रवरोदधीनाम् ॥१७॥

तेषां विख्यातकीर्त्तीना गुरुणामन्तिषदाणुना ।
कृता श्रीवल्लभेनेय शेषसडग्रहदीपिका ॥१८॥

शेषसडग्रहदीपिका-प्रशस्ति: ।

* * *

इन प्रशस्तियो के आधार पर यदि इनका वशवृक्ष बनाया जाय तो इस प्रकार होगा––

- जिनराजसूरि
  - उपाध्याय जयसागर
    - रत्नचन्द्रोपाध्याय
      - भक्तिलाभोपाध्याय
        - चारित्रसारोपाध्याय
          - भानुमेरुउपाध्याय
            - ज्ञानविमलोपाध्याय
              - श्रीवल्लभोपाध्याय
              - ज्ञानसुन्दर
              - जयवल्लभ
            - तेजोरङ्गगणि
          - जीवकलश
          - कनककलश
        - भावसागरगणि
        - चारुचन्द्र वाचक
    - मेघराज[1]
    - सोमकुञ्जर
    - सत्यरुचि

यहा पर सक्षेप मे इन मनीषियों का परिचय देना असङ्गत न होगा। अत प्रत्येक के विषय मे कुछ शब्द लिखे जा रहे हैं --

---

१ मेघराज, सोमकुजर और सत्यरुचि ये तीनो नाम 'विज्ञप्ति त्रिवेणी' के आधार पर।

# जिनराजसूरि

युगप्रधानाचार्य गुर्वावली के अनुसार श्रमण भगवान महावीर की पट्ट-परम्परा मे जिनराजसूरिजी ५४ वे पट्ट पर हुए है। आपकी जीवनी के सम्बन्ध मे विशेष ज्ञात नही होता। स १४३३ फाल्गुन कृष्णा षष्ठी के दिवस अणहिलपुर (पाटण) मे श्रीलोकहिताचार्य[1] ने इन्हे आचार्य-पद प्रदान कर जिनोदयसूरि का पट्टधर घोषित किया। पट्टाभिषेक का पद-महोत्सव सा धरणा ने किया था। आपने अपने कर-कमलो से सुवर्णप्रभ, भुवनरत्न और सागरचन्द्र[2] इन तीन मनीषियों को आचार्य-पद प्रदान किया था। आपने सं १४४४मे चितोडगढ पर आदिनाथ मूर्ति की प्रतिष्ठा की थी। स. १४६१मे देवकुलपाटक (देलवाडा) मे आपका स्वर्गवास

---

१ —आपको जिनोदयसूरि ने आचार्य-पद प्रदान किया था।

२ —सागरचन्द्राचार्य ने, जेसलमेर के चिन्तामणि पार्श्वनाथ के मदिर मे श्रीजिनराजसूरि के आदेश से, म १४५९मे जिन विम्वकी स्थापना की थी —

"नवेषुवार्धीन्दुमितेथ (१४५९) वत्सरे, निदेशत श्रीजिनराजसूरे।
अस्थापयन् गर्भगृहेत्र विम्ब, मुनीश्वरा सागरचन्द्रसारा ॥२१॥"

जेसलमेर का तत्कालीन राजा लक्ष्मणदेव राउल सागरचन्द्राचार्य का वहुत कुछ प्रशसक और भक्त था, जैसा कि निम्नलिखित पद्य से जाना जाता है —

"गाम्भीर्यवत्वात्परमोदकत्वाद्दधार य. सागरचन्द्रलक्ष्मीम्।
युक्त म भेजे तदिदं कृतज्ञ सूरीश्वरान् सागरचन्द्रपादान्॥१४॥
(वि० त्रि० प्र०)

आपकी रचित नारचन्द्रटिप्पन प्राप्त है।

हुआ था। भक्तिवश आराधनार्थ देलवाडा के सा नान्हाक श्रावक ने आपकी मूर्ति वनवाकर उनके पट्टधर श्रीजिनवर्धनसूरि से प्रतिष्ठा करवाई थी, जो आज भी देलवाडा मे विद्यमान है। इस मूर्ति पर निम्नलिखित लेख उत्कीर्ण है --

"स १४६६ वर्षे माघ सुदि ६ दिने ऊकेशवशे सा० सोपा सन्ताने सा० सुहडापुत्रेण सा० नान्हाकेन पुत्र वीरमादिपरिवारयुतेन श्रीजिनराजसूरिमूर्ति कारिता प्रतिष्ठिता श्रीखरतरगच्छे श्रीजिनवर्द्धन-सूरिभि ।"

आपके करकमलो से प्रतिष्ठित मूर्तियाँ आज भी अनेक नगरो मे वडी सख्या मे प्राप्त होती है।

## उपाध्याय जयसागर

अर्वुदगिरि ( आवु ) खरतरवसही ( चौमुखजी का मन्दिर )के लेखो से ज्ञात होता है कि आप ओसवाल वंश के दरडागोत्रीय थे। आपकी माता का नाम सोखू था और पिता का नाम था आसराज। आपके भाई श्री मण्डलिक ने[1] प्रस्तुत खरतरवसही ( जिनालय ) वनवाकर, स.१५१५ आषाढ कृष्णा प्रतिपदा को जिनभद्रसूरिके पट्टधर जिनचन्द्रसूरि से प्रतिष्ठा कराई। ओसवाल दरडागोत्रीय होने से आप राज-स्थान के निवासी हो यह अधिक सम्भव है। किन्तु यह

---

१ आबू खरतरवसही के लेखो मे मण्डलिक को 'श्री जयसागर-महोपाध्यायवान्ववेन' लिखा है जो अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण उल्लेख है।

ज्ञात नही कि कब और किस स्थान पर जन्म हुआ और कब दीक्षा ग्रहण की । आपने स १५०३ मे प्रह्लादनपुर (पालनपुर) मे शिष्य सत्यरुचि की अभ्यर्थना और शिष्य गणि रत्नचन्द्र की सहायता से पृथ्वीचन्द्रचरित्र नामक कथानक काव्य की सृष्टि की; जिसकी प्रशस्ति से कुछ उल्लेख अवश्य प्राप्त होते हैं --

तत्पट्टशाड्वलवृक्ष , स्थलकौस्तुभसन्निभ ।
श्रीजिनराजसूरीन्द्रो, योऽभूद्दीक्षागुरुर्मम ॥३॥

तदनु च श्रीजिनवर्धनसूरि श्रीमानुदैदुदारमना ।
लक्षणसाहित्यादिग्रन्थेषु गुरुर्मम प्रथित ॥४॥

श्रीजिनभद्रमुनीन्द्रा , खरतरगणगगनपूर्णचन्द्रमस ।
ते चोपाध्यायपदप्रदानतो मे परमपूज्याः ॥५॥

श्रीजयसागरगणिना तेन मया वाचकेन शुचिवाच्यम् ।
पृथ्वीचन्द्रचरित्र विरचितमुचितप्रविस्तारम् ॥६॥

प्रह्लादनपुरनगरे त्रिविन्दुतिथिवत्सरे कृतो ग्रन्थः ।
माल्हाश्रावकवसतौ समाधिसन्तोषयोगेन ॥७॥

अभ्यर्थनया सत्यरुचेर्बभूव, साहाय्यकारी गणि-रत्नचन्द्र ।
उपक्रमोऽय फलवान् ममाभूत्, क्रिया हि साहायक-
सव्यपेक्षया ॥८॥

आपके दीक्षागुरु थे जिनराजसूरि, और विद्यागुरु थे जिनवर्धनसूरि, जो जिनराजसूरि के ही पट्टधर थे । आपको उपाध्याय पद श्री जिनभद्रसूरि ने प्रदान किया था । जिनराजसूरि के करकमलो से निष्पादित आचार्य सागरचन्द्र ने

जिनराजसूरि के पट्टधर आचार्य जिनवर्धन को, जिन पर देवीका प्रकोप हो गया था, गच्छ की उन्नति के निमित्त पट्ट से उतारकर स. १४७५ मे जिनभद्रसूरि को स्थापित किया था । जिन जिनवर्धनसूरिजी ने खरतर गच्छ की पिप्पलक शाखाका प्रादुर्भाव हुआ था, उनके पक्ष से हटाकर अपने पक्ष मे लेने के लिये सभवत स १४७५ मे इनको उपाध्याय पद दिया होगा, क्योकि स १४७८ मे स्वप्रणीत 'पर्वरत्नावली'[1] मे जयसागरजी ने स्वय अपने को उपाध्याय पद से व्यक्त किया है ।

आचार्य जिनभद्रसूरि ने जो ग्रन्थोद्धार का महत्त्वपूर्ण कार्य प्रारम्भ किया था उसमे उ जयसागरजी का सहायकरूप से पूर्ण सहयोग था । आपने भी अपने उपदेशो से बहुत से ग्रन्थ लिखवाये, जो जेसलमेर, पाटण आदिके भण्डारो मे आज भी उपलब्ध है ।

आप साहित्य के उच्चकोटि के मर्मज्ञ थे । आपने कई मौलिक ग्रन्थो, टीकाओ एव स्तोत्रो की रचना की, जिसमे से कई तो काल-कवलित हो चुके है[2] और कई शोध के

---

१ श्रीखरतरगच्छेशा, श्री जिनराजसूरय ।
तच्छिष्य श्रीउपाध्याय किञ्चिज्ज्ञो जयसागर ॥
अपिच दिग्गजसप्तचतु सितद्युतिमिते परित परिवत्सरे ।
नगरपत्तनमेत्य समर्थिता, जयतु धर्मकथा जिनशासने ॥
(पर्व रत्नावली प्रशस्ति)

२ आपके स्तवन, स्तोत्रादि सग्रहकी कई प्रतिया अवलोकन में आई, परन्तु वे सभी अपूर्णरूप मे मिली है। १ जयचदजी भडार बीकानेर, २ पुण्यविजयजी सग्रह, ३ और मेरे सग्रहकी, ये तीनो प्रतिया समकालीन होने पर भी अपूर्ण मिली है।

अभाव मे अभी तक उपलब्ध नही हुए है। वर्तमान मे जो कुछ साहित्य उपलब्ध है उसकी तालिका निम्नलिखित है --

## मौलिक रचना

१ पर्व रत्नावली कथा[१] ( र स १४७८ पाटण )

२ विज्ञप्ति त्रिवेणी[२] ( स १४८४ सिन्धुदेश मलिकवाहण-पुर से पाटण श्रीजिनभद्रसूरि को प्रेषित )

३ पृथ्वीचन्द्र चरित्र[३] ( स १५०३ प्रह्लादनपुर, शि. सत्यरुचि के आग्रह से, माल्हा श्रावक की वसति ( उपाश्रय ) मे )

## टीका-ग्रन्थ

४. सन्देहदोलावली लघुवृत्ति[४] ( स १४९५, श्लो. १५५०, इसका प्रथमालेखन शि. सोमकुञ्जर ने किया था और सशोधन स्वय आ. जिनभद्रसूरि ने[५] )

---

१ इसकी १६वी शतीकी लिखित एक प्रति मेरे सग्रहमे है।

२ जैन आत्मानद सभा भावनगर से प्रकाशित, मुनि जिनविजयजी द्वारा सम्पादित,

३ जयपुर खरतरगच्छ ज्ञानभण्डार मे प्राप्त।

४ प० हीरालाल हसराज जामनगर द्वारा प्रकाशित

५ देखिये,

जैनेन्द्रागमतत्त्ववेदिभिरभिप्रेतार्थकल्पद्रुभि,
सद्भि श्रीजिनभद्रसूरिभिरिय वृत्तिर्विशुद्धिकृता।

५. गुरुपारतन्त्र्य वृत्ति ६ उपसर्गहर स्तोत्र वृत्ति
७ भावारिवारणस्तोत्रवृत्ति[1] ८. रघुवंश सर्गाधिकार[2]
९. नेमिजिनस्तुति टीका[3]

## भाषा–साहित्य

१०. जिनकुशलसूरि छन्द (स. १४८१ मलिकवाहणपुर)
११ वयरस्वामी रास पद्य ३६ (स १४८९ जूनागढ)
१२ गौतमरास पद्य १२
१३. नगरकोट महातीर्थ चैत्य परिपाटी ,, १७
१४. अष्टापद तीर्थ बावनी ,, ५३
१५. चौवीसी
१६ चैत्य परिपाटी ,, २१
१७. वीतराग वीनती ,, १५
१८. वीतराग स्तोत्र ,, १९
१९ शत्रुञ्जय आदिनाथ वीनती ,, १३
२० शान्तिनाथ वीनती (स. १५०३) ,, ११

---

तद्वत्तार्किकचक्रिभि श्रुतपथाध्वन्यैर्महावादिभि,
प्रामाण्य गमिता विचार्य च तपोरत्नै पुरा वाचकै ॥
सोमकुजर नामास्ति, विनेयो विनयी हि न ।
न्यधित प्रथमादर्शे, ग्रन्थमेनमनाकुल ॥
विक्रमत पचनवत्यधिकचतुर्दशशतेषु वर्षेसु ।
ग्रथितेय श्लोकैरिह, पचदशशतानि सार्द्धानि ॥

१ प० ही० ह० द्वारा प्रकाशित, २ तपागच्छ भडार जेसलमेर, पत्र ३
३ पाटणभडार पत्र ६

## स्तोत्र-साहित्य

आपने अपने जीवन मे अनेक तीर्थयात्राएँ की थी, जिनका वर्णन 'विज्ञप्तित्रिवेणी' जैसे आलङ्कारिक ग्रन्थो मे पाया जाता है। आपकी शिष्य परम्परा भी विपुल थी, जिनमे उ० रत्नचन्द्र, प. मेघराज गणि, सोमकुञ्जर[१], स्थिरसयम, सत्यरुचि गणि, प मतिशील गणि, प हेमकुञ्जर, प समयकुञ्जर, कुलकेशरि, अजितकेशरी आदि मुख्य थे[२]।

## उपाध्याय रत्नचन्द्र

उ० जयसागर प्रणीत 'विज्ञप्ति त्रिवेणी' मे जिसकी रचना स १४८४ मे हुई थी, रत्नचन्द्र को 'क्षुल्लक[३]' पद से अभिहित किया है और आगे चलकर "रत्नचन्द्रक्षुल्लक चाधीयमानस्वाध्याय शब्दब्रह्मव्याकरणमधिजिगापयिषन्त·[४]" से ज्ञात होता है कि उपाध्यायजी स्वय इनको व्याकरण शास्त्र का अध्ययन करवा रहे थे। इस क्षुल्लक (नवदीक्षित) विशेषण से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि स. १४८४ के आस-पास ही आपकी दीक्षा हुई होगी। आपने क्रमश स्वशास्त्र और परशास्त्र का अध्ययन कर अच्छी विद्वता प्राप्त की। पृथ्वीचन्द्र चरित्र की प्रशस्ति के ८वे पद्य के अनुसार 'साहाय्यकारी गणिरत्नचन्द्र' से व्यक्त

---

१ आपकी प्रणीत 'खरतरगच्छपट्टावली प्राप्त है।

२ उपाध्यायजी के सम्बन्ध मे विशेष जानने के लिओ देखें— विज्ञप्ति त्रिवेणी की प्रस्तावना

३ देखें, विजप्ति त्रिवेणी पृ० १७

४ देखें, वि० त्रि० पृ० २१

होता है कि चरित्र की रचना मे आप अपने गुरु के सहायकारी थे और उस समय तक उन्हे 'गणि' पद भी प्राप्त हो चुका था। विशेष योग्यता प्राप्त करने पर तत्कालीन गणनायक श्रीजिनभद्रसूरि के पट्टधर आचार्य श्रीजिनचन्द्रसूरि ने आपको 'उपाध्याय' पद प्रदान किया था। पाटन वाडीपुर-पार्श्वनाथ मन्दिर के भण्डार मे स्थित सिद्धहेम-व्याकरण की लेखन प्रशस्ति[५] 'श्रीरत्नचन्द्रोपाध्यायाना' से स्पष्ट है कि स १५२१ के पूर्व ही आपको उपाध्याय पद प्राप्त हो गया था।

## उ० भक्तिलाभ—भानुमेरु

उ० रत्नचन्द्र के शिष्य उपाध्याय भक्तिलाभ हुए। इनके सबध मे कोई विशेष उल्लेख प्राप्त नही होते। आपके लिये स १५३२ मे प्राकृतव्याकरण लिखा गया था, जिसकी लेखन पुष्पिका[६] इस प्रकार है.—

"स १५३२ वर्षे श्रीजयसागरमहोपाध्याय-शिष्य-रत्नचन्द्रोपाध्यायराजानामुपदेशेन शिष्य-भक्ति-

---

५ "स० १५२१ वर्षे शीरोही वास्तव्य उकेशवशीय माल्हूगोत्रीय साह महसा भार्या सोनलदे पुत्र साह ईला सुश्रावकेण भ्रातृ सेला चापा पद्मा जिनदास प्रमुखपरिवारसहितेन श्रीखरतरगच्छे श्रीजयसागर-महोपाध्याय-शिष्य-श्रीरत्नचन्द्रोपाध्यायानामुपदेशेन श्रीसिद्धहैमलक्षणबृहद्-वृत्तिकक्षापट्टग्रन्थोलेखि॥"

देखे वि० त्रि० प्र० पृ० ७८

६ पाटण सघ के भण्डार में सुरक्षित है।

लाभाय [पठनार्थ] स्तम्भतीर्थवास्तव्य श्रीमालवशे फोफलियागोत्रे श्रे. वाछा भा. देल्हू पुत्र लाखाकेन भार्या लीलादे जागा जेसिघादिपरिवारेण स्वपुण्यार्थ लिखापितम् ॥"

इससे यह निश्चित है कि आपकी भी दीक्षा सं. १५३२ के पूर्व हो चुकी थी। आप भी उपाध्याय-पदधारी थे, जैसा कि उपाध्याय ज्ञानविमल द्वारा प्रणीत शब्द-प्रभेदवृत्ति प्रशस्ति के १५वे पद्य से ज्ञात होता है —

तच्छिष्या सकलाचलावलयसत्प्रख्यातकीर्त्युच्चया,
सिद्धान्तोदधिगाहनैकरसिका. कारुण्यपाथोधय ।
सद्भाग्योदयदीप्तपाठकपदश्रीराजिता रेजिरे,
दर्पिष्ठप्रतिवादिमानमथना श्रीभक्तिलाभाभिधा ॥१५॥

आपकी निम्नलिखित रचनाये अभी तक प्राप्त हुई है —

१ वालशिक्षा व्याकरण[1]
२. लघुजातक टीका (स. १५७१ वीकानेर)
३. कल्पान्तर्वाच्य[2]
४ वरकाणा पार्श्वनाथ स्तव

---

१ जेसलमेर सघ भडार, डा ५५ न १०८३ पत्र ८ अपूर्ण, जिसका प्रारभ इस प्रकार है —

प्रणम्य स्वगुरून् भक्त्या, ध्यात्वा देवी सरस्वतीम्।
हितार्थं भक्तिलाभेन, वालशिक्षा विधीयते॥

२ मेरे सग्रहमे

५ जीरावला पार्श्वनाथ स्तव
६ सीमन्धर स्तव[1] ( सफलससार )
७ रोहिणी तप स्तव
८ जिनहसंसूरि गुरुगीतम्[2]

आपके दो प्रधान शिष्यो का उल्लेख मिलता है, प्रथम उपाध्याय चारित्रसार और दूसरे गणि चारुचन्द्र । प्रधान शिष्य उ चारित्रसार के सम्बन्ध मे कुछ भी उल्लेखनीय सामग्री प्राप्त नही है । केवल शब्दप्रभेदवृत्ति प्रशस्ति पद्य १६वे के आधार पर ही यह निश्चित है कि आप उपाध्याय पद धारक थे । यथा ––

सर्वप्राज्ञवराङ्कशेखरसदृग्वाक्सूरवाराग्रणी,
प्रागल्भ्यप्रवरास्तपो विधिपरा सद्बुद्ध्युदारागया ।
तेपामन्तिपदो बभूवुरजिता दृप्यत्प्रवादिव्रजै ,
श्रीमत्पाठकशेखरा मुनिवराश्चारित्रसाराह्वया ।।१६।।

द्वितीय शिष्य वाचक चारुचन्द्र के जीवन के सम्बन्ध मे तो सामग्री प्राप्त नही है, किन्तु आपकी निम्नलिखित रचनाये ज्ञात हुई है –

१ उत्तमकुमार चरित्र (१५७२ बीकानेर)
२ हरिवल चौपाई (स १५८१)
३ नन्दन मणियार सधि (स १५८७)
४ रतिसार केवली चतुष्पदी

---

१ प्रकाशित २ ऐ जै का स मे प्रकाशित

५ महावल मलयसुन्दरी रास
६. पञ्चतीर्थी स्तवन. (स १५९८)
७ भाषा विचार प्र० सावचूरि.
८ युगमन्धर गीत

आपके शिष्य वाचनाचार्य ज्ञानविमल के गुरुवर उपाध्याय भानुमेरु हुए । आश्चर्य है कि आपके शिष्य ज्ञानविमल और प्रशिष्य श्रीवल्लभ ने केवल श्रद्धापूर्ण स्तुत्यात्मक पद्यो के अतिरिक्त अपने साहित्य मे किञ्चित् भी उल्लेख नही किया । वे केवल स्तुति करते हुए कहते है——

वैराग्य प्रवल शमेऽतिविमल शास्त्रौघवार्ताद्भुता,
सिद्धान्तैकरुचिर्मनोरमतमा भव्योपकार· पर ।
चारित्र च जगत्यनुत्तरतर तत्पट्टशोभावहा,
येषा श्रीयुतभानुमेरुगुरवस्ते वाचका भ्रेजिरे ।।

आपकी किसी साहित्य सर्जना का भी पता नही चलता । आपके प्रधान दो शिष्य थे——एक वाचनाचार्य ज्ञानविमल और दूसरे थे तेजोरङ्ग गणि ।

## वाचनाचार्य ज्ञानविमल

ज्ञानविमलजी की 'विमल' नन्दी एव स्वरचित शब्दप्रभेदवृत्ति (र स १६५४) को देखते हुए (यु श्रीजिनचन्द्रसूरि के नन्दिपत्र के अनुसार छट्ठी नन्दी 'विमल' है, तो) नन्दी क्रमानुसार सभव है कि आपकी दीक्षा १६१५ और १६१८ के मध्य मे हुई हो । आपके

शिष्य श्रीवल्लभ द्वारा रचित 'शिलोञ्छ व्याख्या' (र स १६५४) और स्वय रचित शब्दप्रभेदवृत्ति मे "श्रीज्ञानविमल-पाठक" पाठक पद को देखने से यह तो स्वत सिद्ध सा हो जाता है कि स १६५४ के पूर्व ही आप उपाध्याय पद मे अलङ्कृत हो चुके थे । आपको पाठक पद तत्कालीन गच्छ-नायक युगप्रधान श्रीजिनचन्द्रसूरि ने ही दिया था ।

साहसाङ्कचरितकार[1] श्रीमहेश्वर कवि प्रणीत 'शब्दप्रभेद' नामक कोष पर आपने स १६५४ आषाढ शुक्ला द्वितीया को विक्रमनगर (बीकानेर) नरेश श्रीरायसिहजी के विजय राज्य मे ३७०० ग्रन्थाग्रन्थमय विस्तृत टीका पूर्ण की । इसमे उनके शिष्य श्रीवल्लभ का पूर्ण सहयोग भी था और इसका प्रथमादर्श आपके शिष्य श्रीज्ञानसुन्दर और जयवल्लभ ने लिखा था, जैसा कि प्रशस्ति से ज्ञात होता है –

अस्मदन्तिषदो गाढसाहाय्यात् सिद्धिमागता ।
विद्वच्छ्रीवल्लभाह्वस्य युक्तायुक्तविवेचिन ॥२०॥

* * *

प्रथमादर्शे लिखिताऽस्मच्छिष्य ज्ञानसुन्दराह्वेन ।
जयवल्लभगणिनाऽपि च विचारविज्ञेन भक्तेन ॥२३॥

---

[1] श्रीसाहसाङ्कचरितप्रमुखासु गद्यपद्यप्रबन्धरचनासु वितन्वतैव ।
व्युत्पत्तिमुज्ज्वलतमा परमा च शक्तिनुल्लासिता जगति येन सरस्वतीयम ॥

श्रीमद्विक्रमनगरे राजच्छ्रीराजसिंहनृपराज्ये ।
सल्लोकचक्रवाकप्रमोदसूर्योदये सम्यक् ॥२४॥
चतुराननवदनेन्द्रियरसवसुधासम्मिते लसद्वर्षे ।
श्रीमद्विक्रमनृपतोऽतिक्रान्तोऽतीव-कृतहर्षे ॥२५॥
शुभोपयोगे शुभयोगयुक्ते, वरे द्वितीयादिवसेतिशुद्धे ।
आषाढमासस्य विशुद्धपक्षे, पुष्यर्क्षसयुक्तगभस्तिवारे ॥२६॥

* * *

अस्यास्त्रीणि सहस्राण्यधिकानि सप्तभि. शतै ।
इत्येव प्रमितिर्ज्ञेया, श्लोकमानेन निश्चिता ॥२७॥

* * *

इस टीका को देखते हुए ज्ञात होता है कि पाठक जी की प्रतिभा विशाल थी । व्याकरण और कोष साहित्य पर तो उनका एकाधिपत्य सा नजर आता है । स्थान-स्थान पर प्राय: सभी व्याकरणों और अनेकार्थादि कोषो के उद्धरण प्रचुर-परिमाण मे दृष्टि गोचर होते है । शब्दप्रभेद के प्रारम्भिक मङ्गलाचरण पद्य की भूमिका देखने से ही उनके वैयाकरणत्व का परिचय प्राप्त हो जायगा :—

"इह हि प्रेक्षापूर्वकारिणां महाकवीना ग्रन्थारम्भे यथाभीष्टदेवतासस्तवन-मभ्युदयनिदान तथैवोत्कृष्टप्रशब्दग्रहणं सकलमङ्गलनिदानमस्तीति स्वमनसि निधाय श्री मन्महेश्वर-कवय 'प्रशब्द' आदौ प्रयुञ्जत । उक्तञ्च —

प्रशब्दश्चाथ शब्दश्च, द्वावेतौ ब्रह्मण: पुरा ।
कण्ठ भित्त्वा विनिर्यातौ, तस्मात् मङ्गलवाचकौ ॥

इति । यथा च श्रीकात्यायनाचार्या· नित्ये शब्दार्थसम्बन्ध इति वक्तव्ये 'सिद्धे शब्दार्थसम्बन्ध.' इत्युक्तवन्त· । यथा श्रीपाणिन्याचार्या अपि पाणिनीयव्याकरणादौ आदैच् वृद्धि· इति वक्तव्ये वृद्धिशब्दमादौ प्रयुज्य 'वृद्धिरादैच्' इत्यभिहितवन्त । यथा कुमारा अपि वर्णसमाम्नाय सिद्ध इति वक्तव्ये कलापव्याकरणादौ 'सिद्धो वर्णसमाम्नाय' इति प्रयुक्तवन्त । यथा इन्द्रा इन्द्रव्याकरणादौ रूढेरनुक्ताना सिद्धि इति वक्तव्ये 'सिद्धिरनुक्ताना रूढे' इति रचितवन्त· । यथा श्रीहेमचन्द्राचार्या अपि सिद्धहेमचन्द्रव्याकरणादौ स्याद्वादात् सिद्धिरित्यभिधेये 'सिद्धि स्याद्वादात्' इति कथितवन्त । यथा श्रीहेमशब्दोपदेव विद्वासोऽपि मुग्धबोधव्याकरणादौ शब्दै शमिति वक्तव्ये 'श शब्दै' इति कृतिवन्त. । यथा श्रीशाकटायनाचार्या· स्वोपज्ञशब्दानुशासनवृत्तावादौ 'श्रीवीरममृत ज्योतिर्नत्वादि सर्ववेदसाम्' इति मङ्गलार्थ श्रीशब्दप्रयोग सन्दृब्धवन्त । यथा श्रीअनुभूतिस्वरूपाचार्या अपि सरस्वती प्रक्रिया ऋजुकुर्वाणा 'प्रणम्य परमात्मान' इति मङ्गलार्थ प्रशब्दप्रयोग धृतवन्तस्तथा धीमन्त· श्रीमहेश्वर कवयोऽपि शब्दप्रभेदनामा ग्रन्थादौ प्रशब्दलक्षण मङ्गल हृद्यवधार्य प्रशब्दप्रयोग न्यस्तवन्त इत्यवसेयम् ।

## कवि – परिचय

उपाध्याय श्री वल्लभ कहाँ उत्पन्न हुए? किस सवत मे उनका जन्म हुआ? उनका बाल्यपन का क्या नाम था? उनके माता-पिता का क्या नाम था? उन्होने

कब दीक्षा ग्रहण की ? और कब उनका स्वर्गवास हुआ ? इत्यादि बातो का तो कुछ भी पता नही लगता। उनके ग्रन्थो एव तत्कालीन अन्य रचनाओ से इस सम्बन्ध मे कुछ भी ज्ञात नही होता। किन्तु इनके मौलिक एवं टीका ग्रन्थो के अवलोकन करने से उपाध्याय जी के विषय मे जिन कुछ ज्ञातव्य बातो का पता चलता है, वे उपस्थित की जा रही है —

## जन्मस्थान

अभिधान चिन्तामणि नाममाला की सारोद्धार नाम्नी टीका मे एव हैमलिङ्गानुशासनविवरण की दुर्गपदप्रबोधवृत्ति मे कई स्थलो पर शब्दों के पर्याय देते हुए 'इति भाषा' 'इति प्रसिद्धे' से जो प्रचलित प्रान्तीय शब्द प्रयुक्त किये है, उनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि वे किस प्रान्त के निवासी थे। उदाहरण के लिये यहाँ कुछ शब्द दिये जाते है —

उद्योत = उजवाला, तावडा
मरीचिका = झाझूआ
पारिपार्श्वक = पासवाण
वर्षा = वरिखा
तत्काल = तिवारइज
कादम्बिनी = कलाइणि
जलकण = बाछट छूट
आह्वान = तेडण, बुलावण, निहुंतरा
विवाद = झखडा
अन्योन्यविरुद्धवचन = अण-मिलता वचन
पृष्ठमासादन = चाडी
असद्दोषारोपण = अणहुतो दोष
उच्चैर्घुष्ट = घोषणक
अशुभवचन = भूडा वचन
प्रलाप = झखण

हल्लीसक = घूमरी
वादित्रादि = वाजा, रवाव, खूटी, खीली, ढोल, वरघू, नफेरी, ढोलादिक वजावणरा डाडिया,
मनाक् स्मित = मुरकणउ
महतिहास = खड खड हसणो
स्वपक्षभय = ग्रासियारउ भय
लप्सिका = लापसी
अवपुजित = ऊकरडओ
उपालम्भ = ओलम्भओ
सस्तव = ओलखाण, पिछाण
भक्ष्यपिण्ड = कवा
कूर्पास = काचली
धान्यागार = कोठार
निचुलक = उतरणा, खाट, पछेवड़ी
भित्तिनिखातकीलक = घोडलओ, खूटा
शमीवृक्ष = खेजड़ी
शमीफल = सागरी
सन्दर्भ = गूथणउ
चुलुक = चलू
वस्त्र = लूगडा

इन शब्दो को देखने से यह तो स्पष्ट हो ही जाता है कि कवि का जन्म एव वाल्यकाल राजस्थान प्रान्त मे ही व्यतीत हुआ है। राजस्थान प्रान्त मे विशेष कर उपरि उल्लिखित 'भुडावचन, ऊकरडओ, ओलभओ, कवा, काचली खेजडी, सागरी, लूगड़ा' आदि शब्दो को देखते हुए वे जोधपुर राज्य के ही निवासी हो, अधिक सभव है। यहाँ यह सभावना की जा सकती है कि दीक्षा के पश्चात् इनका जीवनकाल राजस्थान मे अधिक व्यतीत हुआ हो और वहा निरतर जन-सम्पर्क के कारण उनकी भाषा मे देशी शब्दो का प्रयोग अधिक हुआ हो, परन्तु ध्यान देने की बात यह है कि जिन घरेलू शब्दो का व्यवहार उन्होने

किया है वे बाल्यपन के सस्कार के विना भापा मे नही आ सकते ।

## दीक्षा

खरतरगच्छालङ्कार[1] आचार्यप्रवर श्रीजिनमाणिक्य-सूरि[2] के पट्टधर शाह अकब्बर द्वारा प्रदत्त युगप्रधान

---

१ इनका खरतरगच्छ का होना निम्नलिखित प्रमाणोसे सिद्ध है —

तत्रासीद् विबुधाग्रणीर्गणगुरुश्रीवर्द्धमानान्तिपद्,
सूरीन्द्र स जिनेश्वरो दशशताशीत्यामिते सवति ।
जित्वा श्रीअणहिल्लपत्तनपुरे दुर्वादिनो दुर्लभ –
क्ष्मापास्याद्विरुद वर खरतरेत्याख्य यक प्राप्तवान् ॥ २ ॥

अ चि ना वृ प्र.

श्रीमति खरतरगच्छे, स्वच्छेभूवन्नवाङ्गवृत्तिकरा ।
श्रीमदभयदेवाख्या, आचार्या लक्षगुणदक्षा " १ ॥

शी ना टी प्र

श्रीमत्खरतरगच्छे चक्रे यै सन्नवाङ्गवरवृत्ति ।
श्रीमन्तोभयदेवाचार्या ज्याया विरेजुस्ते ॥ १ ॥

गं म टी प्र

श्रीजिनेश्वरसूरीन्द्रैर्दिख्याति प्रापिते क्षितौ ।
गच्छे खरतरे स्वच्छे, वर्द्धमाने मुमुक्षुमि । १ ॥

दु प्र प्र

२ इनका स्मरण उपाध्याय श्रीवल्लभ ने कई स्थानो पर किया है —

खरतरगणजलधिसमुल्लासनरजनीपतिप्रकाराणाम् ।
नम्रानेकनराणा, श्रीजिनमाणिक्यसूरीणाम् । १ ॥

अ स्त वृ प्र

विरुदधारक आचार्य श्री जिनचन्द्रसूरि[1]ने अपने ५८ वर्ग

विख्यातप्रगणस्तेषा, पट्टक्रमेण सूरय ।
श्रीमच्छ्रीजिनमाणिक्याचार्या क्षमाया विरेजिरे ॥ ३ ॥

शी ना वृ प्र

श्रीजिनमाणिक्यसूरि का जन्म स १५४९ मे हुआ। पिता कूकड चोपडा गोत्रीय सघपति राउलदेव थे और माता थी रयणादेवी। स १५६० मे ११ वर्ष की अल्पायु मे उन्होने आचार्य जिनहससूरि के पास दीक्षा ग्रहण की। स १५८२ माघ शुक्ल पञ्चमी को गच्छनायक जिन-हसंसूरि ने उन्हे आचार्य पद प्रदान किया। स १५९३ माघ शुक्ला प्रतिपदा गुरुवार को उन्होने विक्रमपुर (बीकानेर) के मत्री कर्मसिंह द्वारा निर्मापित नमिनाथ चैत्य की प्रतिष्ठा की। तत्कालीन गच्छ के साधुओ मे शिथिलाचार देखकर वे क्रियोद्धार का विचार कर रहे थे। इसीलिये वे देरावर मे 'दादा' की यात्रा करने गये और वहा से जेसलमेर आते हुए मार्ग मे ही स १६१२ आषाढ शुक्ला ५ को उनका स्वर्गवास हो गया था।

१ उनको श्रीवल्लभजी ने श्रद्धापूर्वक स्मरण किया है —

एव सूरिपरम्परागत इह श्रेष्ठे गणे दीपिते,
स श्रीमज्जिनचन्द्रसूरिसुगुरुश्चारित्रपावित्र्यभृत्।
तेज श्रीमदकब्बराभिधनृप श्रीपातिसाहिर्मुदा —
वादीद्यत्सु युगप्रधान इति सन्नाम्ना यथार्थेन वै ॥ ४ ॥

श्रीमन्त्रीश्वरकर्मचन्द्रविहितोद्यत्कोटिटङ्कव्यय,
श्रीनन्द्युत्सवपूर्वक युगवरा यस्मै ददौ स्व पदम्।
श्रीमल्लाभपुरे दयादृढमतिश्रीपातिसाह्याग्रहा —
न्नन्द्याच्छ्रीजिनचन्द्रसूरिसुगुरु सस्फीततेजोयशा ॥ ५ ॥

अ, चि ना वृ प्र

---

भव्या हस्ततिभूमिजौघदहनोद्यद्धव्यवाह शुभा –
नड्वाह सुखकारिसयमधुरावाहे सुपुण्यस्तुह ।
धर्मध्यानकल्पास्निह कुमतिना नाशे सदानुन्मुह,
कुर्यु श्रीजिनचन्द्रसूरिगुरव श्रीधर्मराज्य चिरम् ।।२।।
दु प प्र वृ प्र

युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि के माता-पिता वीसा ओसवाल श्रीवत और सियादे खेतसर (मारवाड) के निवासी थे। उनका जन्म स १५९५ मे हुआ था और बाल्यावस्था का नाम था सुलतान। आचार्य श्री जिनमणिक्यसूरि के उपदेश से प्रभावित होकर ९ वर्ष की अवस्था में उन्होने स १६०४ मे दीक्षा ग्रहण की और दीक्षा नाम रखा गया सुमतिधीर। स १६१२ भाद्रपद शुक्ला ९ गुरुवार को जेसलमेर के राउल श्रीमालदेव जी ने उत्सव करके बेगडगच्छ (खरतगच्छ की ही एक शाखा) के आचार्य गुणप्रभसूरि ने उन्हे आचार्यपद प्रदान कर तथा जिनचन्द्रसूरि नाम प्रख्यात कर गच्छनायक घोषित किया। स १६१४ चैत्र कृष्णा सप्तमी को प्रचलित शिथिलाचार को दूर करने के लिये उन्होने क्रियोद्धार किया। स १६१७ मे पाटण मे जिस समय तपगच्छीय उद्भट विद्वान कदाग्रही उ धर्मसागरजी ने गच्छविद्वेषो का सूत्रपात किया उस समय उनको आचार्यश्री ने शास्त्रार्थ के लिये आह्वान किया और उनके उपस्थित न होने पर अन्य तत्कालीन समग्र गच्छो के आचार्यो के समक्ष धर्मसागरजी को उत्सूत्रवादी घोषित किया था। सम्राट अकबर के आमत्रण से सूरिजी १६४८ फाल्गुन शुक्ला १२ के दिवस ३१ साधुओ के परिवार सहित लाहोर मे सम्राट से मिले और स्वकीय उपदेशो से प्रभावित कर उन्होने तीर्थो की रक्षा एव अहिंसा प्रचार के लिये कई फरमान प्राप्त किये थे और १६४९ फाल्गुन वदि १० के दिवस सम्राट के हाथ से ही युगप्रधान पद भी प्राप्त किया जिसका विशाल महोत्सव करोडो रुपये व्यय कर महामत्री कर्मचन्द्र वच्छावत ने किया था। स

विशद आचार्य काल में ४४--नन्दिओ[१] (नामान्तपदो) की स्थापना की थी। उसमे २६वी सख्या की नन्दि 'वल्लभ' नाम की है, जिस मे १६वी नन्दि 'सिह' की स्थापना स १६२३ मे हो चुकी थी। अत अनुमानत 'वल्लभ' नन्दि की स्थापना स १६३० एव १६४० के मध्यकाल मे हुई होगी। इस अनुमान का मुख्य कारण एक यह भी है कि श्रीवल्लभ ने शीलोञ्छनाममाला पर स १६५४ चैत्र कृष्णा सप्तमी को नागोर मे वृत्ति की रचना पूर्ण की। किसी भी ग्रन्थ पर लेखनी चलाने के लिये, विशेपकर व्याकरण एव कोप पर विशेष अध्ययन ओर योग्यता की अपेक्षा है। अत शीलोञ्छनाममाला जैसी पुस्तक पर वृत्ति रचने के लिये दीक्षा के पश्चात् १५-१८ वर्ष का समय तो उन्हे अवश्य ही तैयारी के लिये लगा होगा। यहाँ यह सभावना भी की जा सकती है कि दीक्षापूर्व ही वे सस्कृत साहित्य के विद्वान हो। पर प्राय जैन-समाज में देखने मे यह आता है कि

---

१६७० आश्विन कृष्णा द्वितीया को बिलाडा मे उनका स्वर्गवास हुआ था। स १६१७ विजयदसमी के दिवस पाटण मे आचार्य जिन वल्लभसूरि प्रणीत पौषधविधिप्रकरण पर ३५५४ श्लोक परिमाण की उन्होने विशद टीका की रचना की थी। विशेप परिचय के लिये देखे, श्रीअगरचन्द्र भँवरलाल नाहटा द्वारा लिखित "युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि"

१ देखे युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि का प्रथम परिशिष्ट

गार्हस्थ्य-जीवन मे रहे हुए इने-गिने ही सस्कृत-साहित्य के विद्वान प्राप्त होते है। हाँ, जैन धार्मिक साहित्य एव कर्म सम्वन्धी साहित्य के उच्चकोटि के मर्मज्ञ अवश्य मिलेगे। अत यह अनुमान उपयुक्तसा ही प्रतीत होता है कि युगप्रधान ने १६३० और १६४० के बीच मे आपको दीक्षा प्रदान कर श्रीवल्लभ नाम प्रदान किया हो।

## श्रीवल्लभ-प्रतिभा-परिचय

श्रीवल्लभ की प्रतिभा वहुमुखी थी। उनमे अगाध पाडित्य था और था उनका सस्कृत एव प्राकृत साहित्य पर पूर्ण अधिकार। वैसे तो उन्होंने किन किन शास्त्रो का अध्ययन किया और किनके पास किया, ऐसा कही कोई उल्लेख नही मिलता, किन्तु आपकी गुरु 'पाठक' परम्परा एक विद्वत्परम्परा थी एव आपके गुरु स्वसाहित्य और पर-साहित्य के निष्णात थे। इसलिये यह अनुमान किया जा सकता है कि विद्याभ्यास आपने अपने श्रीगुरु-चरणो मे ही रहकर किया होगा।[२]

---

२ वेदग्रन्थविदन्यशास्त्रजडधीर्नारायणोय पुन –
विज्ञायेति सरस्वती भगवती सम्यग्गुणान्वेषिणी।
सार्द्ध यन्मुखपङ्कजेखिलगुणै किं लालसीति वसत्,
तर्कव्याकरणाद्यनेककठिनग्रन्थावली पाठका ॥ १४॥
(शे स. वृ प्र)

आपके टीका-ग्रन्थो के अवलोकन से यह भली भाति सिद्ध हो जाता है कि आप केवल जैन-साहित्य के ही विद्वान नही थे, अपितु समग्र सस्कृत साहित्य के जानकार थे। सस्कृत-साहित्य मे टीकाकारो की बहुलता रही है किन्तु इनके समान टीकाकार विरले ही हुए हैं। एक अभिधानचिन्तामणिनाममाला की टीका मे ही लगभग १७० ग्रन्थो के उद्धरण – वे भी एक दो नही – किन्तु सैकडो की सख्या मे देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि आपने इन इन विषयो के निम्नलिखित ग्रन्थो का भली-भाति अवलोकन अवश्य ही किया था। उद्धृत व उल्लिखित ग्रन्थो की तालिका इस प्रकार है —

व्याकरण — सिद्धहेमशब्दानुशासन, बृहद्वृत्ति, लघुन्यास[१], न्यास[२], ढुण्ढिका[३], धातुपारायण (हेमचन्द्रीय), हैमलिङ्गानुशासन और स्वोपज्ञ टीका, प्राकृतव्याकरण (हेमचन्द्रीय) टीका सहित, देशीसूत्र टीका सहित[४],

---

१ निवृत्त्यर्थ इति द्वितीय ग श्रवण न स्यात् इति न वाच्यम्, स्वमेव हि भिद्यते न श्रुति, शब्दस्य श्रोत्रग्राह्यत्वात् इति, पूर्वन्यासापेक्ष इति, निवृत्तमिति लघुन्यास (अ २४,१)

२ गर्भिणी पुवद्भावे सप्तमाध्याय-चतुर्थपादवृत्तिपचाशत्तमसूत्रेण 'सयोगादिन' इत्यन्तालोपप्रतिषेध, गर्भवती स्त्रीवचनात्तु इकणोप्राप्तेरौत्सर्गिकवचनाण्, इति न्यासकार (अ १३०,१)

३ 'अणु' रालकादिधान्यविशेष, इति तद्धितढूढी। शम्बशब्द स्तिर्यगर्थ, इति तद्धितढूढी।

४ यद्देशीसूत्रे 'सिड्डोसलहपिशल्ला' इति, शलभ पिशाचश्च इति तट्टीका।

पाणिनीय व्याकरण, पाणिनीय शिक्षा, महाभाष्य[१], काशिकाकार[२], शाकटायन[३], सारस्वत, कविकल्पद्रुम (वोपदेवीय), कृष्ण पण्डित कृत प्रक्रिया कौमुदी वृत्ति, माधवभट्ट, उज्ज्वलदत्त[४], गणरत्नमहोदधि टीका सह, न्यायमञ्जूषा टीका सह, दुर्गलिङ्गानुशासनवृत्ति[५], चन्द्राचार्य[६], श्रीकण्ठपुरुषोत्तमदेवादय:[७] आदि ।

कोष — अमरकोष टीका सहित, क्षीरस्वामी (अमरकोष टीका-कार), अभिधान चिन्तामणि नाममाला टीका सहित, अनेकार्थ सग्रह (हेमचन्द्रीय) टीका सहित, श्रीजिन-भद्रसूरिपादा: ( अपवर्ग नाममाला ), अमरमाला[८],

---

१ प्रसवयोगिता पुस्त्व, मस्त्यानयोगिता स्त्रीत्व, स्थितायोगिता नपुसकत्व इति शाब्दिकाना स्थिति । इति महाभाष्यवचनात् । (दु०प० १३३), उक्त भाष्यकारेण-भिक्षादिषु — (अ १३०,१)

२ काशिकाकार —युवतिशब्दोत्र न पठचते। तस्य ग्रहण-सामर्थ्यात् पुवद्भावो न भवति। (अ १३०,१)

३ जोषमास्ते जोषमिति शाकटायन । (अ १४२ २)

४ यदुज्ज्वलदत्त —कृदीति ङीषि श्रीयमित्यपि भवतीति दुर्घटे रक्षित, इति (अ १६,१)

५ कृतयुग त्रेतायुग द्वापरयुग कलियुग चत्वारि नपुसके इति दुर्गलि-ङ्गानुशासनवृत्तौ। (दु प २७)

६ युवतिशब्दसम्बन्धिनस्तवर्गप्रथमस्य तृतीयस्वरलोपे योवत चन्द्रा-चार्याभिप्रायेण। (अ १३०, १)

७ स्त्रीजातिविशेषवाचीशब्दस्तस्माद्दूङ इति श्रीकण्ठपुरुषोत्तमदेवादय (अ ३८, १)

८ र्वाहिरुत्य इति अमरमाला

कात्य [१], गौड [२], देशीनाममाला [३] टीका सहित, धनपाल [४] ध्वनिमञ्जरी (एकाक्षरी नाममाला) निघण्टुशेषनाममाला [५] (हेमचन्द्रीय) टीका सहित, पुरुषोत्तमदेव [६], भागुरि [७], महेश्वर ( )

---

१ यत्कात्य — अमान्याद्याश्च पौराश्च, सद्भि प्रकृतय स्मृता। (अ ६०–१), कात्यस्तु — प्रच्छन्नमन्तर्द्वार यत्पक्षद्वार तदुच्यते। (अ ६१–२)

२ गौडस्तु — मुक्ताशुद्धौ पुमास्तारो, ननान्दृक्षक्षिमव्ययो। (अ ८६–१), यद्गौड — स्त्रीनपुसकयो क्रोडा-वक्षसि स्यात् किरौ पुमान्। क्रोडे पीनपयोधरे मृगदृश क क्रीडितु नेच्छति। (अ ४१–१) आदि

३ यद्देशी — मादिषु शब्देषु अनेकार्थेषु मड्डा बलकार आणासु मड्डा बलात्कार आज्ञा च इति तटीका — एकार्थेषु पदेषु बलकारम्मि पिणाओ इति। (अ ६०–२)

४ धनपाल यदाह — क्रव्यादायातवो यातुधान, इति (अ १४–१), धनपालस्तु — आसदी विष्टर पीठमासनमिति। (अ ५७–२)

५ पटोले तु पाण्डुफल, कुलक कर्कशच्छद। राजीफल कफहरो, राजमान्योऽमृताफला। इति हेमनिघण्टुशेष।

६ कूर्पासकस्त्वर्द्धचोलक, इति पुरुषोत्तमदेव। (अ ५६–२), यदाह–पुरुषोत्तमदेव — प्रेतादिभिर्गृहीतो य, स आविष्टो भ्रमत् वहिरिति। (अ.३७–१)

७ भागुरिस्तु — कुकुदरी समाख्याते, जनो जघनकूपकौ, इति (अ ४१–२)

टीका सहित, मालाकार[१], लिङ्गयसूरि[२], व्याडि.[३], विश्व, विश्वशम्भु (एकाक्षरी नाममाला), वाचस्पति, वैजयन्ती, शाश्वत[४], श्रीधर टीका सहित, श्रीभोज[५], शेषसग्रह (हेमचन्द्रीय), सुधाकलग (एकाक्षरी नाममाला) सौभरि (एकाक्षरी नाममाला), हलायुध टीका सह, हारावली आदि.

लक्षण — काव्यादर्श, काव्यशिक्षा, भानुदत्त (रसतरङ्गिणी) विदग्धमुखमण्डन,

छन्द — छन्दोनुशासन, छन्दश्चूडामणि[६], वृत्तरत्नाकर,

---

१ मालाकारस्तु — मृत्वत्सा स्रवद्गर्भा, इति (अ ११५-२), मालाकारस्तु — चुण्ढी विवरोत्साश्च कूपका, इति । (अ ९८–१)

२ श्रीलिडयसूरिस्तु — धातकीपुष्पमिश्रगुडसहितधान्याम्बुकृतमद्यनाम-मैरेय, पक्वेक्षुरसकृतमद्यनाम शीधु, अपक्वेक्षुरसकृतमद्यनाम आसव, इति त्रीण्यपि भिन्नति। (अ ८१–१), लाजादिकरणार्थ कृतस्य घटकपालस्य नाम्नी, इति लिडयसूरि । (अ ९१–१), आदि

३ यद्व्याडि — जन पितृसधर्मा य सन्तानार्हो मनोजव । (अ ३७–१)

४ सन्धिन्यकालदुग्धागौर्वृषाक्रान्ता च सन्धिनि, इति शाश्वत (अ ११५–२)

५ द्युर्दिनम् इति श्रीभोज.। (शी ५४–१)

६ केकिरवच्छन्द, तल्लक्षण चेद — स्यौ स्यौ केकिरवम्। (अ ६७-१) दुर्भाग्य है कि आचार्य हेमचन्द्र का यह ग्रन्थ अप्राप्य है।

काव्य — रघुवंश, कुमारसंभव, किरातार्जुनीय, शिशुपालवध टीका सहित, नैषध चरित टीका सहित, नरहरि[१] (नैषधटीकाकार), मेघदूत टीका सहित, द्व्याश्रय काव्य (हेमचन्द्रीय) टीका सहित (टी अभयतिलकोपाध्याय), महाभारत[२], हलायुध काव्य टीका सहित, रूपनाथवीय[३], भट्टि., गीतगोविन्द, आदिनाथ चरित्र (हेमचन्द्रीय), नेमिनाथ चरित्र (हेमचन्द्रीय), चम्पू[४], त्रिशतीकार[५], सौन्दर्यलहरी, महिम्नस्तोत्र[६] टीका सहित, वोपालित[७], आदि

---

१ सन्दैर्नृरितरक्षुपन्नग, इति दृर्प, तरक्षवञ्चित्रमृगा पन्नगा — मपाञ्च यत्र तम्। इति नरहरि (११७-१), उद्भिदास्तु गुल्माद्या इति नरहरि (अ १२४-१)।

२ यद्भारतम् — पत्त्यङ्गैस्त्रिगुणै सर्वै, क्रमादाख्या यथोत्तरम्। सेनामुख गुल्मगणो, वाहिनी पृतना चमू । अनीकिनीदशगुणामाहुरक्षौहिणी बुधा । इति (दु ३७)

३ तथा रूपमाधवीये — स्वरि कमपि न चाल रूपलावण्यभाजो, वपुष उरुकाव्यगाढ्यनीयते दृश्यते वा। इति

४ ससौगन्धिकप्रसारा विराजन्ते अन्तर्विपणयो वहिश्च सलिलाश्रया इति चम्पूगद्यम् (अ १०५-१)

५ यथा च त्रिशतीकार — पञ्चाहतैश्चतुर्भिर्वराटकै काकणी चैकिनी (अ १३७-२)

६ धनुष्पाणेर्यान्दिवयभिसपत्नाकृतममु' इति महिम्नस्तोत्र। किंविध अमु? 'सपत्राकृत' पत्र सह वर्तमानेन शरेण शरीरे अन्त प्रविश्य उत्पादितमहाव्यथमित्यर्थ । इति तट्टीका (अ १२६-१)

७ वातप्रमी समीरमृग, इति वोपालित (अ ११८-२)

नाटक — मुरारि (अनर्घराघव), हनुमन्नाटक[1],

नाट्य — भरतनाट्यशास्त्र, रूपावतार[2],

सङ्गीत — सङ्गीत रत्नावली[3], रङ्गोदय[4], त्रिविक्रम[5]

शकुन — वसन्तराज[6],

कामशास्त्र — कामशास्त्र[7],

---

७ समन्ताद्वृत्तानै सुरसहचरीचामरमरु — त्तरङ्गैरुन्मीलद्भुज-परिघसौरभ्यशुचिना। इति हनुमान् (अ ९९–१)

८ रूपावतारे इति रूपावतारनाम्नि ग्रन्थे (दु ७१)

९ यदाह सङ्गीतरत्नावलीकार — ततो वीणादिके वीणा, पिनाकी किन्नरीमुखा । पिनाकी साधनस्तुम्बा, किन्नरी द्वित्रितुम्बिका । इति (शी २४-२)

१० तथा च रङ्गोदय — सार्द्धहस्तत्रय मान, भेरीणा समुदाहृतम् । पिण्डे षडङ्गुला प्रोक्ता, वादयेन् मुखफुड्कयो । ११।। भ्रेरिरे भ्रङ्गिरे भुङ्गतुङ्गेग्रिरे, ध्रङ्गिरे ग्रङ्गिरे ग्रङ्गिने भुभुसे । पञ्चतालेषु भेरी बुधै प्रोच्यते, सा महावाद्ययुक्ता जनैर्वाद्यते । (अ २०–१)

११ यदाह — निषाद काकलीसञ्ज्ञो द्विश्रुत्युत्कर्षणाद् भवेत् । शुष्काङ्गी घनचार्वाङ्गचा, सुग्राच्च काकलीस्वरा । इति त्रिविक्रम (अ १२९-१)

१२ यद्वसन्तराजस्तृतीयवर्गादौ — पोदकी सपणकाकपिङ्गला जम्बुक प्रियतमा च पञ्चमी, इति (दु २५)

१३ कामशास्त्रोक्तलक्षणे नरभेदे यथा — शशो वृषोश्व, इति लिङ्गतो नायकभेदा । इति (दु ९७)

नीति -- कौटिल्य[१] (अर्थशास्त्र), जय[२], मुनि[३], चाणक्य (चाणिक्यनीति)

सामुद्रिकशास्त्र[४],

धनुर्वेद --- धनुर्वेद[५],

---

१ यत्कौटिल्य -- ये द्रव्यहताोन्मल हस्तिन चापि योधयेयुस्ते तीक्ष्णा, (दु ९७), यत्कौटिल्य -- कर्मणामारम्भोपाय, पुरुषद्रव्यसम्पत्, देशकालविभाग, विनिपातप्रतीकार, कार्यसिद्धिश्चेति पञ्चाङ्गो मन्त्र। (अ ६२ २), उद्धर्व हन्यते अनेन इति उद्घातन इति कौटिल्य। (अ ९८-२)

२ गजजय -- गुल्को घटे विनाहाय वराद् गाम्ये च वस्कनि इति (अ ६१-१)।

३ यन्मुनि -- युगद्वितीयप्रानङ्ग (६८-२), यन्मुनि -- अधियाङ्ग, मारतान इति (अ ६५-२), यन्मुनि -- विघसाशीभवे नित्य, नित्य चामृतभोजन। विघसो भुक्तशेष स्यात्, यज्ञशिष्टमथामृतम्। (अ ६३-१)

४ प ४१-२, प ५

५ यद् धनुर्वेद -- अग्रतो वामपाद तु, तीक्ष्ण चैवानुकुञ्चितम्। आलीढ तु प्रकर्त्तव्य, हस्तद्वयमविस्तरम्।।१। पादौ सविस्तरौ कार्यौ, समहस्तप्रमाणत। वैशाखस्थानके वत्स्य, कूटलक्षस्य वेधने।२। प्रत्यालीढे तु कर्त्तव्य, सव्यस्तीक्ष्णोनुकुञ्चित। तिर्यग्वाम पुरस्तत्र, दूरापाते विशिष्यते।३। समपादे सम पादौ निष्कम्पौ च सुसङ्गतौ। मण्डले मण्डलाकारौ, बाह्यतीक्ष्णौ विशेषत।४। (अ ६६-२)

वास्तुशास्त्र — वास्तुसुत[१], राजवल्लभमण्डन[२],

ज्योतिष — श्रीपति, वराहमिहिर, भास्कराचार्य:, खण्डखाद्य[३],

गणित — लीलावती,

वैद्यक — चरकसहिता, सुश्रुतसहिता, माधवनिदान, वाग्भट टीका सहित, मदनपाल, भोज[४], पथ्यापथ्यकार[५], आदि,

स्मृति — मनुस्मृति, याज्ञवल्क्यस्मृति, वेदानुशासन[६],

---

१ तथा च वास्तुसुतनाम्निग्रन्थे — चतुष्कोणा तु या वेदी, स्थण्डिका सा सुखाप्तये। विवाहेष्टासने याज्ञे, राज्ञा देवार्चनादिषु ।१। इत्यादि (अ. ८९–२)

२ यदुक्त वास्तुशास्त्रे राजवल्लभमण्डने — गेहोदय तु विभजेन्नवधा पडग, स्तम्भोर्ध्वभागसजक भरण गिरञ्च। कुम्भी ह्युदुम्बर-रसहेकविभागतुल्या, पट्टञ्च तत्रि च युतोच समान एव ।१। (अ ९०–१)

३ विक्रमादित्यराज्यस्य, पञ्चत्रिशोत्तर गतम्। पातयित्वा भवेच्छाक चैत्रशुक्लादितस्तिथे ।१। इति गणितसार्गेण शुक्लपक्षस्य पूर्व प्राप्तत्वात् इति खण्डखाद्यकोक्ते (गी ८–२)

४ यदाह भोज — महान्त शोथमन्य वा, हनुमन्या गलाश्रयम्। लम्बन्त मुष्कवद् दृष्टवा, गलगण्ड विनिर्दिशेत्। इति (अ ३४–२)

५ महीलता किञ्चुलको, भूस्थो गण्डूपदपदोमत । इति पथ्यापथ्यकार· (अ १०८–२), अष्टापदो महाशृङ्गी शरभश्चतुरूर्ध्वपात्। उष्ट्रप्रमाणो द्विरदारातिश्चैव महामृग । इति पथ्यापथ्यकार: (अ. ११७–१) आदि

६ आत्मा वै जायते पुत्र, इति वेदानुशासने।

पुराण —— गरुडपुराण, नारदपुराण, पद्मपुराण, भविष्योत्तर-पुराण, विष्णुपुराण टीका सहित, हरिवंशपुराण, भागवत टीका सहित,

जैनागम साहित्य —— आवश्यकसूत्र[1], आवश्यकचूर्णि[2], आवश्यकसूत्र बृहद्वृत्ति[3] (हारिभद्रीय), आचाराङ्गसूत्र सवृत्तिक[4], सूत्रकृताङ्गसूत्र सवृत्तिक[5], समवायाङ्गसूत्र वृत्ति सहित[6], राजप्रश्नीयसूत्र आ मलयगिरि टीका सहित[7], प्रज्ञापनासूत्र वृत्ति सहित[8], उपदेशमाला कर्णिका टीका सहित[9], तत्त्वार्थसूत्र, तिलकाचार्य[10], शीलतरङ्गिणी[11] (शीलोपदेशमाला वृत्ति), भक्तामर आदि

---

१ अ ५८—२। २ गो ८९—१। ३ अ ५७—२। ४ अ ८२—२, ५ अ १५—२। ६ अ ६—२। ७ अ ५४—२। ८ अ १०९—१

९ यदुपदेशमालाकर्णिकाटीका —— नदा नस्मिन् पेतुश्च, त्रिन्दोर्मधुनि मज्जितः। आजगामाजिहीर्षुस्ता, कुडचमत्स्योऽथ सस्पृहः। त प्रत्ययोपदुद्राव, प्रतिसूर्यशयानकः। इति (अ ११८—२)

१० यदुक्त तिलकाचार्यैं —— उसभेत्यादि व्याख्याने ऊर्वो ऋषभलाञ्छनत्वात् मातुश्चतुर्दशस्वप्नेषु प्रथम ऋषभदर्शनाद्वा ऋषभ इति (अ ५—२), अथोत्थाय सखीना सा, प्रेक्ष्यालक्ष्य दिशोऽखिला। अदर्शयत् करागहृणहेला पश्यतर। इति तिलकाचार्य, (अ २३—१)। नवोऽथकुपित स्वाह्नी, कुशीमादाय भग्नवान्, इति तिलकाचार्य. (अ ९३—१)

११ कोपात् सम्मुखमायात, प्रसारितरय करात्। हाहारवपरै लोकै, पेचके हतवान् द्विपम्। इति शीलतरङ्गिणी (अ. ११—१)

इन ग्रन्थों के नामोल्लेख तथा उद्धरणो के अतिरिक्त कई स्थलो पर "इति ऋग्वेदकाण्डे[1], इति श्रुति[2], इति स्मृति[3], इति आगम[4], इत्याचार्या[5], यल्लक्ष्यं[6], यद्वैद्या[7]," आदि कहकर उन्होंने प्रचुरमात्रा मे उद्धरण अपने टीका-ग्रथो मे दिये है ।

## उपाध्याय पद

गणि, वाचनाचार्य और उपाध्याय पद उन्हे कब और किसके द्वारा प्राप्त हुये इसका कुछ भी पता नही है । इनकी सर्व प्रथम कृति शीलोञ्छनाममाला टीका (र स १६५४) मे

---

१ अ ७०—२

२ त्यागे मासि सूते वै, इति श्रुतेः (अ १८३—१) ।

३ नवमे दशमे वाऽपि प्रवलै सूतिमारुतैं । निस्सार्यते वाण इव, यन्त्र-छिद्रेण सज्ज्वर । इति स्मृतेश्च ॥ पुन्नाम्नो नरकाद् यस्मात्, पितर त्रायते सुत । तत पुत्र इति प्रोक्त, स्वयमेव स्वयम्भुवा । इति स्मृति (अ. ४३—१) ।

४ कर्पूरागुरुकस्तूरी कक्कोलैर्यक्षकर्दम । एतै पिण्डीकृतैर्यक्षप्रिय पङ्क सकुङ्कुमैरित्यागम । (अ ५२—२)। यदागम —अभिचरन् श्येनेन यजेत इति, (अ ७२—२) ।

५ अवेक्षणं अवेक्षा अवधान इत्यर्थ, इत्याचार्याश्च । अतिसर्जन समर्पणमित्यर्थ, इत्याचार्या (अ १४१—१) । यथा एकमेव वरपूमामुतराज्यमनाश्रम, इति हस्माहुराचार्या, (अ १४३—२)

६ यल्लक्ष्यम् — उपार्जितानामर्थाना, त्याग एव हि रक्षणम । तडागोदरसस्थान परीवाह इवाम्भसा । (अ ९७—२)

७ यद्वैद्या —कृष्णै सोवर्चलगुणा लवणे गन्धवर्जिते । (अ ८४—१) ।

"श्रीज्ञानविमलपाठक-सत्पादाम्भोजचञ्चरीकेण ।श्रीवल्लभेन रचिता, शीलोञ्छशास्त्रे शुभा टीका ॥ १६ ॥" श्रीवल्लभेन पद आता है और द्वितीय रचना शेषसङ्ग्रह दीपिका (र स १६५४ श्रा कृ ८) मे भी "गुरूणामन्तिषदाऽणुना श्रीवल्लभेन" पद प्राप्त होता है। यही नही किन्तु इनके गुरु उ श्रीज्ञानविमल रचित शब्दप्रभेद वृत्ति मे, जो इनके गाढसहायता से पूर्ण हुई थी; 'अस्मदन्तिपदो विद्वच्छ्रीवल्लभ ' शब्द ही आता है। इनके नाम के साथ मे स १६५४ तक किसी प्रकार की उपाधि या विशेषण प्राप्त नही होता। किन्तु तदनन्तर की समग्र रचनाओ मे गणि और वाचनाचार्य पद का प्रयोग देखने मे आता है। स १६५४ के एक वर्ष पश्चात् ही की रचना 'उपकेश शब्द व्युत्पत्ति' (र स १६५५)मे 'पण्डितश्रीवल्लभगणि-विरचिता' उल्लेख है। अत सभव है कि स १६५४ के अन्त मे ही अथवा १६५५ मे के प्रारम्भ मे ही आपको गणि पद प्राप्त हुआ हो। पश्चात् अरजिनस्तववृत्ति मे 'श्रीवल्लभेन गणिना वै' दुर्गपदप्रबोधवृत्ति (र सं १६६१) मे 'वाचक', अभिधान चिन्तामणि नाममाला टीका (र स १६६७), विद्वत्प्रबोधकाव्य और सारस्वत सूत्र के केशा पद्य की टीका मे क्रमश 'तच्छिष्यो वाचनाचार्यो वादि श्रीवल्लभ ' 'वाचनाचार्यधुर्यश्री-श्रीवल्लभगणीश्वरै ' तथा 'वाचनाचार्य' लिखा प्राप्त होता है।

उपाध्याय पद का उल्लेख हमे सर्वप्रथम चतुर्दशस्वर-स्थापन वादस्थल(र स १६७४ से १६९०)मे ' श्रीवल्लभ

पाठक' पद मिलता है और विजयदेव माहात्म्य (जिसकी रचना अनुमानत . १६८७ के आस-पास हुई थी, जो शायद उनकी अन्तिम रचना थी) मे 'श्रीवल्लभोपाध्याय विरचिते' मिलता है। अत संभव है कि स १६६७ और १६८७ के मध्य मे आचार्य जिनसिंहसूरि ने या आचार्य जिनराजसूरि ने उन्हें यह पद प्रदान किया हो !

साथ ही अभिधान चिन्तामणि नाममाला-वृत्ति की प्रशस्ति मे "वादि श्रीवल्लभ:' शब्द से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि इन्होंने स १६६७ पूर्व ही कही पर किसी विद्वान से शास्त्रार्थ किया और उसे पराजित कर स्वयं ने विजय पताका प्राप्त की हो । अन्यथा हमें उदारमना महर्षि अपने लिये व्यर्थ की उपाधि का प्रयोग न करते ।

## विशालहृदयता

उस समय खरतरगच्छ और तपगच्छ मे विविवाद विपयक विवाद प्रवल वेग से चल रहा था और उसमे दोनों गच्छों के प्रमुख-प्रमुख व्यक्ति भाग ले रहे थे । इधर तपगच्छ की ओर से उ० धर्मसागर, नेमिसागर, लब्धिसागर और खरतरगच्छ की तरफ से महोपाध्याय धनचन्द्र, महो साधुकीर्ति उ. जयसोम उ. गुणविनय, मतिकीर्ति आदि लगे हुये थे। यहीं नही किन्तु सर्व गच्छ के माननीय शान्तमना महर्षि उपाध्याय समयसुन्दर जैसे भी (किसी पूर्वाभिनिवेश या दुराग्रह के वशीभूत

होकर नही किन्तु वस्तु-निरूपण की दृष्टि से) अपने ग्रन्थो मे उ धर्मसागर प्ररूपित प्रश्नो को सरलता पूर्वक खण्डन कर स्वगच्छ की आचरणाओ का मण्डन कर रहे थे। इन दोनों गच्छो के विवाद ही नही, किन्तु विजयदेवसूरि (जिनके लिये उ श्रीवल्लभ ने विजयदेवमहात्म्य की रचना की) के समय मे तपगच्छ मे भी 'विजय' ओर 'सागर' के विवाद समाज मे ऐसे विषेले बीजो का वपन कर रहे थे, जिससे समाज का सगठन छिन्न-भिन्न हो जाय। किन्तु तत्कालीन गच्छनायकों की चातुरी से समाज छिन्न-भिन्न तो नही हुआ परन्तु दो टुकडे अवश्य हो गये, जो आज भी मौजूद है[1]।

ऐसे विक्षेप के समय मे 'वादी' होते हुए भी श्रीवल्लभ का इन प्रपञ्चो मे फसना प्रतीत नही होता और न किसी ग्रन्थ मे इनका इस विषय मे कोई उल्लेख ही प्राप्त होता है। अत यह निश्चित है कि श्रीवल्लभ दोनो गच्छो के सघर्ष मे तटस्थ ही रहे थे। वे किसी प्रकार के वादो मे पडकर स्वसमय को नष्ट करना नही चाहते थे।

जिस समय तपगच्छ के साधु खरतरगच्छ के आचार्यों की प्रशसा करना तो दूर उनकी कीर्ति का श्रवण करना भी अच्छा नही समझते थे और इसी प्रकार खरतरगच्छ के साधु भी तपगच्छ के प्रभाविक पुरुषो का कीर्तिगान करने मे सकुचाते थे। यद्यपि उ. समयसुन्दरजी ने पार्श्व-

१ देखे—विजयतिलकसूरि रास

चन्द्रगच्छीय पूजा ऋषि का गुणवर्णन मुक्तकण्ठ से किया है तथा खरतर, तपा, अञ्चल इन तीनों गच्छों के आचार्यो का सुललित पद्यों मे "भट्टारक तीन भए वड़भागी" कहकर गुणगान किया है; जो तत्कालीन समग्र साहित्य मे अपवादरूप ही समझना चाहिए। ऐसे समय मे तपगच्छीय प्रसिद्ध आचार्य विजयदेवसूरिजी महाराज के चारित्रिक गुणो से प्रभावित होकर कवि ने १८ सर्गात्मक विजयदेवमाहात्म्य नामक महाकाव्य की रचना की और इससे अपनी माध्यस्थता, उदारता, विशालहृदयता का परिचय दिया। इसके सम्वन्ध मे मुनि जिनविजयजी 'विज्ञप्ति त्रिवेणी' की प्रस्तावना मे लिखते हैं:—

"श्रीवल्लभोपाध्याय की कृतियों मे से एक कृति वडी ध्यान खीचने लायक है। इसका नाम है विजयदेवमहात्म्य। इसमे तपगच्छ के प्रसिद्ध आचार्य श्रीविजयदेवसूरि का सविस्तर जीवन-चरित्र वर्णन किया गया है। (ध्यान मे रहे कि चरित्रनायक और चरित्रलेखक दोनो समकालीन हैं और विजयदेवसूरि अपने महात्म्य के निर्माण के समय मे विद्यमान थे।) उस समय परस्पर साम्प्रदायिक विरोध इतना बढा हुआ था कि एक गच्छ वाले दूसरे गच्छ के प्रतिष्ठित व्यक्ति के गुणानुवाद करना तो दूर रहे परन्तु श्रवण मे भी मध्यस्थता नही दिखला सकते थे। अर्थात् तपागच्छ वाले खरतरगच्छीय व्यक्ति के प्रति अपना वहुमान नही दिखा सकते थे और खरतरगच्छानुयायी तपागच्छ के प्रसिद्ध पुरुष की प्रशंसा करते दिल मे दुःख

मनाते थे। ऐसी दशा मे, खरतरगच्छीय एक विद्वान उपाध्याय के द्वारा तपागच्छ के एक आचार्य के गुणगान मे बडा ग्रन्थ लिखा जाने वाला काम अवश्य आश्चर्य उत्पन्न करता है। समाज की यह विरोधात्मक प्रकृति, श्री वल्लभ पाठक के ध्यान से बहार न थी। वे इस बात को अच्छी तरह जानते थे कि मेरे इस–भिन्न गच्छ के आचार्य की प्रशसा और स्तवना करने वाले ग्रन्थ के लिखने रूप–कार्य से वहुत से दुराग्रही और स्वसाम्प्रदायिक असन्तुष्ट होकर मुझ पर कटाक्ष करेगे। इसलिये इन्होने ग्रन्थ के अन्त मे, सक्षेप मे परन्तु असरकारक शब्दो मे लिख दिया है कि —

यदन्यगच्छप्रभव कवि कि, मुक्त्वा स्वसूरि तपगच्छसूरे।
कथ चरित्र कुरुते पवित्र, शङ्कयमार्यैर्न कदापि कार्या॥

आत्मार्थसिद्धि किल कस्य नेष्टा
सा तु स्तुतेरेव महात्मना स्यात्।
आभाणकोऽपि प्रथितोऽस्ति लोके,
गङ्गा हि कस्यापि न पैतृकीयम्॥

तस्मान्मया केवलमर्थसिद्धयै–जिह्वापवित्रीकरणाय यद्वा।
इति स्तुत श्रीविजयादिदेव, सूरिस्सम श्रीविजयादिसिंहै॥

अर्थात् — अन्य (खरतर) गच्छ वाला कवि अपने गच्छ के आचार्य को छोडकर तपागच्छ के आचार्य का चरित्र कैसे बनाता है, यह शका विद्वान् मनुष्यो को न लानी चाहिए। क्यो कि आत्मसिद्धि किसे अभीष्ट नही

